# संस्कृत-व्याकरण एवं रचना-प्रकाश

कक्षा ९, १० व ११ के लिए

लेखक

**विद्यावाचस्पति नन्दकुमार शास्त्री** *एम. ए. (हिन्दी-संस्कृत)*

पूर्व-प्राचार्य

श्री ऋषिकुल विद्यापीठ, लक्ष्मणगढ़ (सीकर)

**विश्वनाथ मिश्र** *साहित्यशास्त्री, साहित्यरत्न*

संस्कृत-शिक्षक

बगड़िया बाल निकेतन सी. उ. मा. विद्यालय, लक्ष्मणगढ़ (सीकर)

१९९६

**अजमेरा बुक कम्पनी**

त्रिपोलिया बाजार, जयपुर ३०२ ००२

संस्करण, १९९६



मूल्य : १९.७० रु. (उन्नीस रुपये सत्तर पैसे)
लेवी : ०.६० रु. (साठ पैसे)

इस पुस्तक में प्रयुक्त :
कागज : हिन्दुस्तान पेपर कार्पोरेशन लि.
५८ जी.एस.एम.; साइज ५६ × ९१; १४.८ किलो
कवर : बलारपुर इण्डस्ट्रीज लि.
२०० जी.एस.एम.

मुद्रित प्रतियाँ : ६,०००

लेजर टाइप सैटिंग :
कम्प्यूटर वर्ल्ड
चमेलीवाला मार्केट, जयपुर

मुद्रक :
मनोहर आर्ट प्रिन्टर्स, जयपुर

# किञ्चिन्निवेदनम्

व्याकरण-ज्ञान के बिना किसी भी भाषा का अध्ययन पूर्ण नहीं कहा जा सकता । व्याकरण शिक्षण के लिए अनेक पुस्तकें प्रकाशित एवं प्रचलित हैं। व्याकरण की तक ऐसी होनी चाहिए जिसके द्वारा सहज रूप से भाषा के अध्ययन में प्रवेश किया सके। प्रायः ऐसा देखा गया है कि शब्द एवं धातुओं के रूप एकत्र कर दिये जाते तथा कुछ प्रकरणों को एक स्थान पर संकलित कर दिया जाता है। आज छात्रों की मान्य प्रवृत्ति है कि कम से कम भार हो और सामग्री रुचिपूर्ण हो। कण्ठस्थीकरण की ृत्ति को आज न विद्यार्थी ही स्वीकारता है और न ही शिक्षाशास्त्री। विद्यार्थी व्याकरण पुस्तक की ओर आँख उठाना भी नहीं चाहता है। इसका मुख्य कारण दुरूह शैली है।

व्याकरण एवं रचना अभ्यास के द्वारा ही सम्भव है। अब तक जो कुछ कहा गया सीखा गया, उसका अभ्यास आवश्यक है। एक साथ धातु एवं रूप ज्ञान की क्रिया य-रचना की ओर प्रेरित करती है। छात्र में रचना के प्रति सहज आकर्षण होता है। क अध्याय में व्याकरण की विधि एवं ज्ञान-वस्तु अपेक्षित है। यह सम्भव नहीं है प्रत्येक छात्र गुरु के सान्निध्य में व्याकरण की शिक्षा ग्रहण कर सके। आजकल विद्यालयों ी अध्यापक व्याकरण-शिक्षा के प्रति विशेष आग्रहशील नहीं दिखाई देते, इसका कारण यह भी हो सकता है कि न्यूनतम कालांश निर्धारित हैं। स्वयंपाठी छात्र के तो व्याकरण एक सहज क्रिया के रूप में प्रस्तुत होना चाहिए, जिससे वह स्वयं अर्जित कर सके। अर्थात् ऐसी विधि से वर्णन हो, जो स्वयं शिक्षक की भूमिका कर सके। इसी दृष्टि से यह पुस्तक लिखी गई है। विद्यार्थी कण्ठस्थीकरण के भय क्त होकर भाषा-शिक्षण की ओर प्रेरित हो सकें, इस उद्देश्य को प्राथमिक स्थान गया है।

अष्टम कक्षा तक अध्ययन करने के बाद विद्यार्थी अनेक संस्कृत शब्दों का ज्ञान ता है। अनेक विद्यार्थी शब्द-रूपों को कण्ठस्थ भी कर लेते हैं, किन्तु अधिकांशतः थीकरण के भय से दूर भागने लगते हैं। यहाँ उन्हें शब्द रूप निर्माण के अभ्यास ोर प्रेरित किया गया है। इसी प्रकार संख्यात्मक शब्दों को सीखने के लिए अभ्यास को माध्यम बनाया गया है।

धातुरूप निर्माण के लिए प्रचलित सहज विधि को स्वीकार किया गया है। प्रयोगों

# पूर्वज्ञान

संस्कृत भाषा का अर्थ है— "शुद्ध एवं परिमार्जित भाषा।" भाषा के प्रमुख
क हैं— ध्वनि या वर्ण, शब्द और वाक्य। वर्ण दो प्रकार के होते हैं— स्वर एवं
ञ्जन। इन दोनों की कुल संख्या छियालीस है। स्वर तेरह और व्यञ्जन तेतीस हैं।

जिन ध्वनियों में उच्चारण में सांस बेरोक बाहर निकल जाती है, उन्हें स्वर कहते
र

अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, लृ, ए, ऐ, ओ, औ—ये स्वर हैं।

अ, इ, उ, ऋ, लृ- ह्रस्व स्वर हैं।

आ, ई, ऊ, ॠ- दीर्घ स्वर हैं।

ए, ऐ, ओ, औ- मिश्रित स्वर हैं।

जिन वर्णों का उच्चारण दूसरे वर्ण की सहायता से होता है, व्यञ्जन कहलाते
स्वर वर्णों की सहायता से व्यञ्जन वर्णों का उच्चारण होता है। व्यञ्जन इस प्रकार
—

ञ्जन

क्, ख्, ग्, घ्, ङ्—कवर्ग

च्, छ्, ज्, झ्, ञ्—चवर्ग

ट्, ठ्, ड्, ढ्, ण्—टवर्ग

त्, थ्, द्, ध्, न्—तवर्ग

प्, फ्, ब्, भ्, म्—पवर्ग

य्, र्, ल्, व्—अन्तःस्थ

श्, ष्, स्, ह्—ऊष्म वर्ण

नुनासिक

ङ्, ञ्, ण्, न्, म्, (वर्ग के अन्तिम अक्षर) अनुनासिक कहलाते हैं।

नुस्वार- (ं) अनुस्वार कहलाता है, जिसका उच्चारण म् अथवा न् जैसा होता है।
से— अहं पठामि, एवं, यशांसि।

प्रत्येक वर्ण के उच्चारण में आभ्यन्तर और बाह्य, ये स्वाभाविक दो प्रयत्न होते

आभ्यन्तर प्रयत्न के पाँच भेद हैं—स्पृष्ट, ईषत्-स्पृष्ट, विवृत, ईषद्-विवृत और संवृत।

पाँचों वर्ग के अक्षरों का स्पृष्ट प्रयत्न होता है। अन्तःस्थ (य् र् ल् व्) का ईषत्-स्पृष्ट प्रयत्न होता है। स्वर वर्ण का विवृत प्रयत्न होता है। ऊष्म (श् ष् स् ह्) का ईषद्-विवृत प्रयत्न होता है। ह्रस्व अ वर्ण का संवृत प्रयत्न होता है।

बाह्य प्रयत्न ग्यारह होते हैं—विवार, श्वास, अघोष, संवार, नाद, घोष, उदात्त, अनुदात्त, स्वरित, अल्पप्राण और महाप्राण।

वर्ग के पहले, दूसरे वर्ण, तथा श् ष् स् वर्ण का विवार, श्वास, अघोष बाह्य प्रयत्न होता है। प्रत्येक वर्ग के ३, ४, ५वें वर्णों और य् र् ल् व् ह् का संवार, नाद, घोष प्रयत्न होता है। स्वर वर्णों का उदात्त, अनुदात्त, स्वरित प्रयत्न होता है। वर्ग के १, ३, ५, वें वर्णों तथा य् र् ल् व् और स्वर वर्णों का अल्पप्राण प्रयत्न होता है। प्रत्येक वर्ग के दूसरे व चौथे वर्णों तथा श् ष् स् ह् वर्णों का महाप्राण प्रयत्न होता है।

**विसर्ग**

(:) विसर्ग कहलाता है।—रामः और अन्तःस्थ।

**सुवन्त (पद)**

प्रथमा विभक्ति में 'सु' से लेकर सप्तमी विभक्ति के 'सुप्' तक शब्द के साथ जोड़े जाने वाले प्रत्यय सुप् कहलाते हैं। ये जिन शब्दों के अन्त में आते हैं, उन्हें सुवन्त (पद) कहते हैं।

संस्कृत भाषा के कारक छह हैं—कर्त्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान, और अधिकरण। सम्बन्ध एवं संबोधन को मिलाकर आठ कारक होते हैं। संबोधन सहित विभक्तियाँ भी आठ हैं। इनके चिह्न इस प्रकार हैं—

| विभक्ति | कारक | चिह्न (हिन्दी) |
|---|---|---|
| प्रथमा | कर्त्ता | ने |
| द्वितीया | कर्म | को |
| तृतीया | करण | से, द्वारा, ने |
| चतुर्थी | सम्प्रदान | को, के लिए |
| पंचमी | अपादान | से (पृथक्) |
| षष्ठी | सम्बन्ध | का, के, की, रा, रे, री, ना, ने, नी |
| सप्तमी | अधिकरण | में, पर |
| सम्बोधन | — | हे, अरे, अये |

**वचन**

संस्कृत में तीन वचन होते हैं—एकवचन, द्विवचन और बहुवचन।

**सुप् विभक्ति का स्वरूप**

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सु | औ | जस् |
| द्वितीया | अम् | औट् | शस् |
| तृतीया | टा | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | ङे | भ्याम् | भ्यस् |
| पंचमी | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी | ङस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी | ङि | ओस् | सुप् |

सम्बोधन के लिए प्रथमा विभक्ति का स्वरूप ही रहता है।

**लिङ्ग**

संस्कृत भाषा में तीन लिङ्ग होते हैं। पुंल्लिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग एवं नपुंसकलिङ्ग।

पुरुष-जाति का सूचक पुंल्लिङ्ग कहलाता है। स्त्री-जाति सूचक स्त्रीलिङ्ग तथा ज दोनों जातियों से पृथक् का सूचक हो वह नपुंसकलिङ्ग कहलाता है। जैसे— रामः (पुं०) रमा (स्त्री०), फलम् (नपुं०)। शोभनः, शोभना, शोभनम्। अनेक शब्द उभयलिङ्ग भ होते हैं।

**धातु**

संस्कृत में क्रिया को धातु कहते हैं। ये धातु दस भागों में विभक्त हैं— भ्वादिगण अदादिगण, जुहोत्यादिगण, दिवादिगण, स्वादिगण, तुदादिगण, रुधादिगण, तनादिगण क्र्यादिगण एवं चुरादिगण।

**लकार**

काल और अवस्था का जिनसे ज्ञान हो, उनको लकार कहा जाता है। लका दस होते हैं।

लट्—वर्तमान काल।
लिट्—परोक्षभूत।
लुट्—अनद्यतन भविष्यत्।
लृट्—सामान्य भविष्यत्।
लोट्—आज्ञा।
लङ्—अनद्यतनभूत।
विधिलिङ्—प्रेरणा या शिक्षा (चाहिए अर्थ में)।
आशीर्लिङ्—आशीर्वादार्थक।
लुङ्—सामान्य भूत।
लृङ्—हेतुहेतुमद्भाव।

प्रारम्भिक संस्कृत व्याकरण के लिए पांच लकार ही पर्याप्त हैं—

लट्—वर्तमान काल की क्रिया के लिए।

लोट्—आज्ञार्थक क्रिया के लिए।

लङ्—भूतकाल की क्रिया के लिए।

लृट्—भविष्यत् काल की क्रिया के लिए।

विधिलिङ्—प्रेरणा, शिक्षा, सुझाव आदि की क्रिया के लिए।

जैसे—

राम: पठति— (वर्तमान काल), राम: अपठत्— (भूतकाल), राम: पठतु (आज्ञा). राम: पठिष्यति— (भविष्यत् काल), राम: पठेत्— (प्रेरणार्थक)।

धातुएँ तीन प्रकार की होती हैं— परस्मैपदी, आत्मनेपदी और उभयपदी।

□ □ □

# अध्याय-१

## राम शब्द (पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | कारक | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | कर्ता | राम: (ने) | रामौ (दो ने) | रामा: (अनेक ने) |
| द्वितीया | कर्म | रामम् (को) | रामौ (दो को) | रामान् (अनेक को) |
| तृतीया | करण | रामेण (से, द्वारा) | रामाभ्याम् | रामै: |
| चतुर्थी | सम्प्रदान | रामाय (को, लिए) | रामाभ्याम् | रामेभ्य: |
| पंचमी | अपादान | रामात् (से-पृथक्) | रामाभ्याम् | रामेभ्य: |
| षष्ठी | सम्बन्ध | रामस्य (का, के, की) | रामयो: | रामाणाम् |
| सप्तमी | अधिकरण | रामे (में, पर) | रामयो: | रामेषु |
| सम्बोधन | सम्बोधन | हे राम (अरे)! | हे रामौ! | हे रामा:! |

अन्य अकारान्त पुंल्लिङ्ग शब्द राम शब्द की तरह ही बनते हैं। जैसे— बालक: (लड़का), समुद्र: (सागर), जनक: (पिता), मोहन: (नाम) आदि।

**पठ् धातु- पठ = पढ़ना, लट् लकार (वर्तमान काल)**

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| पठति | पठतः | पठन्ति | प्रथम पुरुष |
| पठसि | पठथः | पठथ | मध्यम पुरुष |
| पठामि | पठावः | पठामः | उत्तम पुरुष |

भ्वादिगण (परस्मैपदी) के किसी धातु के लट्लकार (वर्तमान) के रूप इस प्रकार बनाए जा सकते हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पठ्+अति = पठति | पठ्+अतः = पठतः | पठ्+अन्ति = पठन्ति |
| म० पु० | पठ्+असि = पठसि | पठ्+अथः = पठथः | पठ्+अथ = पठथ |
| उ० पु० | पठ्+आमि = पठामि | पठ्+आवः = पठावः | पठ्+आमः = पठामः |

भू (भव्) = होना, रक्ष् = रक्षा करना, वद् = बोलना, हस् = हँसना, चर् = चलना, त्यज् = छोड़ना, चल् = हिलना, अट् = घूमना, पच् = पकाना, नम् = नमस्कार करना, गम् (गच्छ्) = जाना, दृश् (पश्य) = देखना, आदि धातु के वर्तमान काल (लट् लकार) के रूप पठ् की तरह चलते हैं।

अनुवाद

(i) कर्त्ता में प्रथमा विभक्ति होती है।

(ii) जिस वचन में कर्त्ता होगा, उसी वचन की क्रिया होगी।

(iii) कर्त्ता के विशेषण भी उसी वचन के होंगे।

जैसे—राम पढ़ता है = रामः पठति। राम एवं केशव पढ़ते हैं = रामकेशवौ पठतः। (यहाँ राम और केशव दो व्यक्ति कर्त्ता हैं, अतः द्विवचन होगा।) राम, केशव और मोहन पढ़ते हैं—रामकेशवमोहनाः पठन्ति। (यहाँ दो से अधिक हैं, अतः बहुवचन होगा)। रामः पठति, रामौ पठतः, रामाः पठन्ति।

## अभ्यास

१. अन्तस्थ-वर्ण हैं :—

(क) क् च् ट् त्।

(ख) ङ् ञ् ण् न्।

(ग) य् र् ल् व्।

(घ) श् ष् स् ह्।

२. 'कवर्ग' के लिए वर्णमाला में निर्धारित नासिक्य वर्ण है :—

(क) ण्

(ख) म्

(ग) ङ्

(घ) ञ्

३. "हिमालयात् गंगा प्रभवति।" रेखांकित शब्द में कौन सी विभक्ति है ?

(क) षष्ठी (ख) पंचमी (ग) द्वितीया (घ) सप्तमी (ङ) तृतीया ( )

४. "पश्यामः" का पुरुष और वचन निम्नांकित में से है :—

(क) प्रथम पुरुष, द्विवचन

(ख) उत्तम पुरुष, बहुवचन

(ग) मध्यम पुरुष, एकवचन

(घ) उत्तम पुरुष, एकवचन

(ङ) प्रथम पुरुष, एकवचन ( )

५. कृष्ण शब्द के रूप लिखो।

६. जनकाय, मल्लात्, कृष्णे, बालकेषु, मनुष्याणाम्, मार्गम्, मोहनेन, हे सोहनाः-इन शब्दों की विभक्ति एवं वचन बताओ।

७. वद् धातु के लट् लकार के रूप लिखो।

८. चलन्ति, त्यजसि, गच्छामि, पचतः, अटामि, नमसि, चरामः, गच्छावः, पश्यथ, रक्ष—इनके पुरुष एवं वचन बताओ।

९. कर्त्ता के सामने सही क्रिया लिखो—

कर्त्ता—रामः, बालकौ, मनुष्याः। क्रिया— पठति, गच्छतः, हसन्ति।

१०. हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद करो—

गणेश हँसता है। राम और मोहन रक्षा करते हैं। मनुष्य बोलते हैं। बालक देखते हैं। पिता पढ़ता है। पुत्र नमस्कार करता है। सुन्दर लड़का आता है। (आ+गच्छ्)। मैं जाता हूँ।

११. रिक्त स्थानों की पूर्ति करो—

-------पठति। मानवः-------(वद्)। सत्यः ओदन--------(पच्)।

रामश्यामौ-------(रक्ष्)। छात्राः-------(गच्छ्)। वयं -------- हस्।

( )

( )

# अध्याय–२

## लता शब्द (स्त्रीलिङ्ग)

| विभक्ति | कारक | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | कर्त्ता | लता | लते | लताः |
| द्वितीया | कर्म | लताम् | लते | लताः |
| तृतीया | करण | लतया | लताभ्याम् | लताभिः |
| चतुर्थी | सम्प्रदान | लतायै | लताभ्याम् | लताभ्यः |
| पंचमी | अपादान | लतायाः | लताभ्याम् | लताभ्यः |
| षष्ठी | सम्बन्ध | लतायाः | लतयोः | लतानाम् |
| सप्तमी | अधिकरण | लतायाम् | लतयोः | लतासु |
| सम्बोधन | सम्बोधन | हे लते ! | हे लते ! | हे लताः ! |

अन्य आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द लता की तरह ही चलते हैं।

जैसे—रमा, बाला, माला, कन्या, माया, प्रभा, शीला आदि।

### सर्वनाम

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | सः (वह) पु० | तौ (वे दोनों) पु० | ते (वे सब) पु० |
| | सा (वह) स्त्री० | ते (वे दोनों) स्त्री० | ताः (वे सब) स्त्री० |
| म० पु० | त्वम् (तुम) | युवाम् (तुम दोनों) | यूयम् (तुम सब) |
| उ० पु० | अहम् (मैं) | आवाम् (हम दोनों) | वयम् (हम सब) |

### लोट् लकार (आज्ञार्थक)

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| पठतु | पठताम् | पठन्तु | प्रथम पुरुष |
| पठ | पठतम् | पठत | मध्यम पुरुष |
| पठानि | पठाव | पठाम | उत्तम पुरुष |

भ्वादिगण के अन्य परस्मैपदी धातु के लोट् लकार (आज्ञार्थक) के रूप इस प्रकार बनाये जा सकते हैं—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | पठ्+अतु = पठतु | पठ्+अताम् = पठताम् | पठ्+अन्तु = पठन्तु |
| म० पु० | पठ्+अ = पठ | पठ्+अतम् = पठतम् | पठ्+अत = पठत |
| उ० पु० | पठ्+आनि = पठानि | पठ्+आव = पठाव | पठ्+आम = पठाम |

# अध्याय- ३

## फल शब्द (नपुंसकलिङ्ग)

| विभक्ति | कारक | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | कर्त्ता | फलम् | फले | फलानि |
| द्वितीया | कर्म | फलम् | फले | फलानि |
| तृतीया | करण | फलेन | फलाभ्याम् | फलैः |
| चतुर्थी | सम्प्रदान | फलाय | फलाभ्याम् | फलेभ्यः |
| पंचमी | अपादान | फलात् | फलाभ्याम् | फलेभ्यः |
| षष्ठी | सम्बन्ध | फलस्य | फलयोः | फलानाम् |
| सप्तमी | अधिकरण | फले | फलयोः | फलेषु |
| सम्बोधन | सम्बोधन | हे फल | हे फले | हे फलानि |

इसी प्रकार मित्र (दोस्त), ज्ञान, पुस्तक, भवन, गृह, पुष्प, जल आदि के रूप चलते हैं।

## लङ् लकार (भूतकाल)

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| अपठत् | अपठताम् | अपठन् | प्रथम पुरुष |
| अपठः | अपठतम् | अपठत | मध्यम पुरुष |
| अपठम् | अपठाव | अपठाम | उत्तम पुरुष |

भ्वादिगण के अन्य परस्मैपदी धातु के लङ्लकार (भूतकाल) के रूप इस प्रकार बनाये जाते हैं—

धातु के आगे [पूर्व में] 'अ' लगाना होता है

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| अ+पठ्+अत्+ = अपठत् (वह पढ़ा, उसने पढ़ा) | अ+पठ्+अताम् = अपठताम् (उन दोनों ने पढ़ा) | अ+पठ्+अन् = अपठन् (उन सबने पढ़ा) |
| अ+पठ्+अः = अपठः (तुमने पढ़ा) | अ+पठ्+अतम् = अपठतम् (तुम दोनों ने पढ़ा) | अ+पठ्+अत = अपठत (तुम सबने पढ़ा) |
| अ+पठ्+अम् = अपठम् (मैंने पढ़ा) | अ+पठ्+आव = अपठाव (हम दोनों ने पढ़ा) | अ+पठ्+आम = अपठाम (हम सबने पढ़ा) |

**अव्यय**

सह = साथ    तूष्णीम् = चुप    चिरात् = बहुत समय तक

सदा = हमेशा    ननु = निश्चय करके    चिरेण = बहुत समय से

| | | |
|---|---|---|
| शनैः = धीरे | नमः = नमस्कार | चिराय = बहुत समय तक |
| शीघ्रम् = जल्दी | नाना = अनेक | झटिति = झट से |
| विना = बिना | नीचैः = नीचे | ततः = उसके बाद |
| श्वः = कल (आगामी) | उच्चैः = जोर से, ऊपर | अतः = इसके बाद |
| ह्यः = कल (बीता हुआ) | उपरि = ऊपर | ध्रुवम् = निश्चय करके |
| यतः = क्योंकि | उभयतः = दोनों ओर | धिक् = धिक्कार |
| वा = अथवा | अहर्निशम् = रात-दिन | क्व = कहाँ |
| यदि = अगर | आरात् = समीप, दूर | केवलम् = केवल |
| यत् = कि | यदा = जब | प्रातः = सुबह |

**प्रयोग**

**सदा शीघ्रं** गच्छ। **श्वः** पठतु। **ह्यः** अपठत्। रामः सीता वा आगच्छतु। तूष्णीम् भव। **अहर्निशम्** पठ। **प्रातः** चलतु।

**अनुवाद**

(i) क्रिया की सिद्धि में सहायक को करण कहते हैं। करण कारक में तृतीया विभक्ति होती है। जैसे— राम कलम से लिखता है— रामः कलमेन लिखति।

(ii) सह अव्यय के रहने पर तृतीया विभक्ति होती है।

(iii) च (और) अव्यय बाद में (पीछे—एक शब्द को छोड़कर) लिखा जाता है। जैसे—रामः सीता च अगच्छताम्।

## अभ्यास

१. अहम्----------------।

रिक्त स्थान की पूर्ति "धाव् धातु" लङ् लकार से करें तो निम्नांकित में सही विकल्प होगा—

(क) अधावत् (ख) धावतः

(ग) अधावम् (घ) अधावताम्

(ङ) अधावन्। ( )

२. सः लतां पुष्पाणि चिनोति।

रेखांकित शब्द में कौनसी विभक्ति एवं वचन है?

(क) प्रथमा, एकवचन (ख) प्रथमा, बहुवचन

(ग) द्वितीया, द्विवचन (घ) तृतीया, एकवचन

(ङ) द्वितीया, बहुवचन। ( )

३. जल शब्द के रूप लिखिए।

४. वद् धातु के लङ् लकार (भूतकाल) के रूप लिखिए।

५. अभवताम्, अचलः, अरक्षतम्, अत्यजम्, अगच्छाम—रूपों का पुरुष एवं वचन लिखिए।

६. श्वः, आरात्, उभयतः, ध्रुवम्, चिरेण, यत्—अव्यय शब्दों के अर्थ प्रयोग सहित लिखिए।

७. अनुवाद कीजिए—

रमेश गया। वह दोस्त के साथ आया। तुमने तलवार से रक्षा की। मैं प्रातः घूमा। तुम दोनों कल आए। हम दोनों ने झट से खाना पकाया। वे दोनों निश्चय करके वहाँ नहीं रहे। उन सभी ने केवल नमस्कार किया। मैं धीरे-धीरे गया और आया।

८. निम्न वाक्यों में रेखाङ्कित पदों की विभक्ति का कारण लिखिए—

(क) भूपतिना सह सेनापतिः गच्छति।

(ख) महेशः सुरेशाय क्रुध्यति।

(ग) स चौराद् बिभेति।

(घ) छात्राणां रामः पटुतमः।

□ □ □

# अध्याय-४

## कवि शब्द (इकारान्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | कविः, | कवी | कवयः |
| द्वितीया | कविम् | कवी | कवीन् |
| तृतीया | कविना | कविभ्याम् | कविभिः |
| चतुर्थी | कवये | कविभ्याम् | कविभ्यः |
| पंचमी | कवेः | कविभ्याम् | कविभ्यः |
| षष्ठी | कवेः | कव्योः | कवीनाम् |
| सप्तमी | कवौ | कव्योः | कविषु |
| सम्बोधन | हे कवे | हे कवी | हे कवयः |

इसी प्रकार हरि, मुनि, रवि, ऋषि आदि के रूप चलते हैं।

## भानु शब्द (उकारान्त पुंल्लिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | भानुः | भानू | भानवः |
| द्वितीया | भानुम् | भानू | भानून् |
| तृतीया | भानुना | भानुभ्याम् | भानुभिः |
| चतुर्थी | भानवे | भानुभ्याम् | भानुभ्यः |
| पंचमी | भानोः | भानुभ्याम् | भानुभ्यः |
| षष्ठी | भानोः | भान्वोः | भानूनाम् |
| सप्तमी | भानौ | भान्वोः | भानुषु |
| सम्बोधन | हे भानो | हे भानू | हे भानवः |

इसी प्रकार गुरु, पशु, ऋतु, विधु आदि के रूप चलते हैं।

## लृट् लकार (भविष्यत् काल)

| एकवचन | द्विवचन | वहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| पठिष्यति | पठिष्यतः | पठिष्यन्ति | प्रथम पुरुष |
| पठिष्यसि | पठिष्यथः | पठिष्यथ | मध्यम पुरुष |
| पठिष्यामि | पठिष्यावः | पठिष्यामः | उत्तम पुरुष |

भ्वादिगण के कुछ धातुओं के लृट् लकार (भविष्यत् काल) के रूप इस प्रकार चलेंगे—

| एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|
| पठ्+इष्यति = पठिष्यति (वह पढ़ेगा) | पठ्+इष्यतः = पठिष्यतः (वे दोनों पढ़ेंगे) | पठ्+इष्यन्ति = पठिष्यन्ति (वे सब पढ़ेंगे) |
| पठ्+इष्यसि = पठिष्यसि (तुम पढ़ोगे) | पठ्+इष्यथः = पठिष्यथः (तुम दोनों पढ़ोगे) | पठ्+इष्यथ = पठिष्यथ (तुम सब पढ़ोगे) |
| पठ्+इष्यामि = पठिष्यामि (मैं पढूँगा) | पठ्+इष्यावः = पठिष्यावः (हम दोनों पढ़ेंगे) | पठ्+इष्यामः = पठिष्यामः (हम सब पढ़ेंगे) |

कुछ धातुओं के अन्त में स्यति आदि रूप जुड़ेंगे। जैसे—पा धातु।

पा+स्यति = पास्यति, पा+स्यतः = पास्यतः, पा+स्यन्ति = पास्यन्ति।

गम्, पा, स्था, दृश्, घ्रा आदि धातुओं के मूल रूप में (लृट् लकार में) परिवर्तन नहीं होता है।

अव्यय शब्द

| | | |
|---|---|---|
| सकृत् = एक वार | हि = निश्चय करके | पुनः = फिर |
| समम् = साथ | हे = अरे | पुरा = पहले |
| स्वयम् = खुद | हन्त = हर्ष, दुःख | प्रत्युत = वल्कि |
| सहसा = अचानक | मृषा = झूठ | मुहुः = फिर |

| | | |
|---|---|---|
| सम्यक् = ठीक तरह | भृशम् = बहुत | मा = मत |
| सुष्ठु = अच्छा | भूयः = फिर | मिथ्या = झूंठ |
| सम्प्रति = अभी | पृथक् = अलग | अभितः = दोनों के मध्य |
| साम्प्रतम् = अभी | परितः = चारों ओर | अन्तरा = दोनों के मध्य |
| एव = ही | किल = अवश्य ही | अहो = आश्चर्य |
| यथा = जैसे | चिरम् = देर तक | खलु = निश्चय ही |

## सन्धि

सन्धि की परिभाषा—परः सन्निकर्षः संहिता।

अर्थात् वर्णों की अत्यधिक निकटता या वर्णों का एक ही श्वास में बोलना उनकी सन्धि है।

जब हम बोलते हैं तो शीघ्रतावश ध्वनियों का उच्चारण पृथक्-पृथक् रूप से नहीं होता है। सहज रूप से मिल-जुलकर एक नया उच्चारण होता है। इस मिले-जुले रूप को सन्धि रूप कहा जाता है।

दो या दो से अधिक स्वर अथवा व्यंजन मिलकर एक रूप धारण करते हैं। वह सन्धि का ही परिणाम है।

यथा—

विद्या+अर्थी = विद्यार्थी। अति+उत्तमः = अत्युत्तमः।

सत्+जनः = सज्जनः। मनस्+रथः = मनोरथः।

मुख्यतः सन्धि के तीन भेद हैं—

१. स्वर सन्धि। २. व्यञ्जन सन्धि या हल् सन्धि! ३. विसर्ग सन्धि।

**स्वर सन्धि—** दो या दो से अधिक स्वरों के बीच होने वाली सन्धि का नाम है।

**व्यञ्जन (हल्) सन्धि—** दो या दो से अधिक व्यञ्जनों अथवा हलों के मध्य होने वाली सन्धि का नाम है।

**विसर्ग सन्धि—** विसर्ग (:) के कारण जो परिवर्तन होता है, उसे विसर्ग सन्धि कहा जाता है।

स्वर सन्धि में आवश्यक सन्धियाँ ये होती हैं।

१. दीर्घ। २. गुण। ३. यण्। ४. वृद्धि। ५. अयादि। ६. पूर्वरूप। ७. पररूप।

## अनुवाद

कोई क्रिया या कर्म (दानादिक) जिसके लिए किया जाता है, उसे सम्प्रदान कहते हैं। सम्प्रदान में चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे—ज्ञानाय पठति।

### अभ्यास

१. निम्नलिखित शब्दों के रूप उनके सामने दी गई विभक्ति में लिखिए—

(१) ऋषि (षष्ठी) ------------ ।

(२) गुरु (पंचमी) ------------ ।

(३) रवि (द्वितीया) ------------ ।

(४) विधु (सप्तमी) ------------ ।

"अगच्छत" शब्द में प्रयुक्त धातु को लृट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन में लिखिए।

हरि शब्द के रूप लिखिए।

गुरु शब्द के रूप लिखिए।

हस् धातु के लृट् लकार के रूप लिखिए।

भूयः, हन्त, सकृत्, अन्तरा, मृषा, सम्यक् शब्दों के अर्थ लिखिए।

स्वर एवं व्यञ्जन सन्धि में क्या अन्तर है ?

सम्प्रदान किसे कहते हैं ?

अनुवाद कीजिए—

वह पढ़ेगा। वह कल गांव जाएगी। तुम राम के लिए बोलोगे। हम ज्ञान के लिए पुस्तक पढ़ेंगे। वे शीतल जल पीयेंगे। हम एक बार दूध पीएँगे। वह इस समय नहीं आयेगा। चारों ओर शोर हो जायगा। वे यज्ञ के लिए हव्य पकाएँगे। तुम ही नहीं, बल्कि हम सब चलेंगे। बीमार के लिए खुली हवा ठीक है। हम अभी अलग-अलग घूमेंगे।

□ □ □

# अध्याय–५

## मति (बुद्धि) शब्द (इकारान्त स्त्रीलिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मतिः | मती | मतयः |
| द्वितीया | मतिम् | मती | मतीः |
| तृतीया | मत्या | मतिभ्याम् | मतिभिः |
| चतुर्थी | मत्यै, मतये | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |
| पंचमी | मत्याः, मतेः | मतिभ्याम् | मतिभ्यः |

| षष्ठी | मत्याः, मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
|---|---|---|---|
| सप्तमी | मत्याम्, मतौ | मत्योः | मतिसु |
| सम्बोधन | हे मते | हे मती | हे मतयः |

इसी प्रकार रुचि, भूमि, गति, रात्रि, भक्ति आदि के रूप चलते हैं।

## नदी शब्द (ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग)

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| द्वितीया | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| तृतीया | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| चतुर्थी | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| पंचमी | नद्याः | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| षष्ठी | नद्याः | नद्योः | नदीनाम् |
| सप्तमी | नद्याम् | नद्योः | नदीषु |
| सम्बोधन | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्यः |

इसी प्रकार कुमारी, देवी, भवती, यादृशी, तादृशी आदि के रूप चलते हैं।

### विधिलिङ् (प्रेरणार्थक)

पढ़ना चाहिए, लिखना चाहिए आदि में सुझाव, प्रेरणा, सीख आदि की भावना है। ऐसी क्रियाओं के लिए विधिलिङ् का प्रयोग किया जाता है।

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| पठेत् | पठेताम् | पठेयुः | प्रथम पुरुष |
| पठेः | पठेतम् | पठेत | मध्यम पुरुष |
| पठेयम् | पठेव | पठेम | उत्तम पुरुष |

भ्वादिगण के अन्य धातुओं के विधिलिङ् लकार के रूप इस प्रकार बनाए जा सकते हैं—

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पठ्+एत् = पठेत् (उसे पढ़ना चाहिए) | पठ्+एताम् = पठेताम् (उन दोनों को पढ़ना चाहिए) | पठ्+एयुः = पठेयुः (उन्हें पढ़ना चाहिए) |
| पठ्+एः = पठेः (तुम्हें पढ़ना चाहिए) | पठ्+एतम् = पठेतम् (तुम दोनों को पढ़ना चाहिए) | पठ्+एत = पठेत (तुम सभी को पढ़ना चाहिए) |
| पठ्+एयम् = पठेयम् (मुझे पढ़ना चाहिए) | पठ्+एव = पठेव (हम दोनों को पढ़ना चाहिए) | पठ्+एम = पठेम (हम सभी को पढ़ना चाहिए) |

**उपसर्ग**

उपसर्ग अव्यय का एक भेद है। ये संज्ञा, विशेषण और क्रियापदों के पूर्व में जुड़ते हैं तथा उनके अर्थ में कुछ परिवर्तन करते हैं। कहीं कहीं स्वतन्त्र अर्थ भी रखते हैं। जैसे—प्र+भाव = प्रभाव = असर। प्र+माण = प्रमाण = सबूत। कुछ उपसर्ग अर्थ एवं प्रयोगों सहित दिए जा रहे हैं—

| उपसर्ग | अर्थ | उदाहरण |
|---|---|---|
| प्र | विशेष रूप से | प्रभाव, प्रणाम, प्रमाण, प्राचार्य, प्रभूत। |
| परा | पीछे, विपरीत | पराभव, पराजय। |
| अप | दूर, विरोध | अपमान, अपकर्ष, अपभ्रंश। |
| सम् | साथ, समान | समर्पण, समागत, समधिक। |
| अनु | पीछे, साथ-साथ | अनुगमन, अनुकरण, अनुकूल, अनुचर। |
| अव् | दूर, अनादर | अवगुण, अवमान, अवनति, अवधि। |
| निस् | बाहर, बिना | निष्काम, निष्फल, निष्पाप, निष्कपट। |
| निर् | बाहर, बिना | निरक्षर, निरादर, निरन्तर, निरंकुश। |
| दुस् | बुरा, कठिन, हीन | दुश्शासन, दुस्सह, दुस्साध्य, दुष्कर। |
| दुर् | बुरा, कठिन, हीन | दुराचार, दुर्गन्ध, दुराग्रह, दुर्दिन। |

**दीर्घ सन्धि (अकः सवर्णे दीर्घः)**

अर्थात् सवर्ण अक्षरों में दीर्घ सन्धि होती है।

यदि अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, के सामने समान स्वर आए तो उन दोनों के स्थान पर उनका दीर्घ स्वर हो जायेगा। अर्थात्—

अ+अ = आ
अ+आ = आ
आ+अ = आ
आ+आ = आ
दैत्य+अरिः = दैत्यारिः।
हिम+आलयः = हिमालयः।
विद्या+आलयः = विद्यालयः।
विद्या+अर्थी = विद्यार्थी।
भुवन+अन्तराले = भुवनान्तराले।
रत्न+आकरः = रत्नाकरः।
रचिता+अद्वितीया = रचिताद्वितीया।
विष्णु+उदयः = विष्णूदयः।
भानु+ऊष्मा = भानूष्मा।

इ+इ = ई
इ+ई = ई
ई+इ = ई
ई+ई = ई
अति+इव = अतीव।
रवि+इन्द्रः= रवीन्द्रः।
परि+ईक्षा = परीक्षा।
गिरि+ईशः = गिरीशः।
गौरी+ईशः = गौरीशः।
कवि+इन्द्रः = कवीन्द्रः।
महती+इच्छा = महतीच्छा।
नदी+ईशः = नदीशः।
पितृ+ऋणम् = पितृणम्।

वधू+उत्सवः = वधूत्सवः। होतृ+ऋकारः = होतृकारः।
गुरु+उपदेशः = गुरूपदेशः। मातृ+ऋणम् = मातृणम्।

अनुवादः

(i) जिससे कोई वस्तु आदि अलग या दूर हो, उसे अपादान कहते हैं।
(ii) अपादान में पंचमी विभक्ति होती है।
(iii) दो की तुलना में भी पंचमी विभक्ति होती है।

## अभ्यास

१. असज्जनात् कस्य भयं न जायते ? रेखांकित पद में विभक्ति है—

(क) प्रथमा (ख) तृतीया
(ग) पञ्चमी (घ) द्वितीया
(ङ) सप्तमी। ( )

२. "धनात् ज्ञानं गुरुतरम्" रेखांकित में पंचमी विभक्ति का कारण है—

(क) दो पदों में दूरी (ख) अर्थ वैभिन्य
(ग) तुलना (घ) अन्तर
(ङ) अलग होना। ( )

३. भूमि शब्द के रूप लिखो।
४. देवी शब्द के रूप लिखो।
५. वद् धातु के विधिलिङ् लकार के रूप लिखिए।
६. निर्मक्षिकम्, दुःख, दुर्योग, अनुभव, दुस्त्यज, अपकार-शब्दों में उपसर्ग बताइए।
७. भानूदयः, पुस्तकालयः, गुणाकरः, होतृकारः, शब्दों में विच्छेद करते हुए सन्धि का कारण बताइए।
८. अनुवाद कीजिए—

राम को घर से जाना चाहिए। उन्हें वृक्ष से नहीं गिरना चाहिए। कुमारी को पढ़ना चाहिए। नदी में जल होना चाहिए। अभी रात्रि का प्रथम प्रहर होना चाहिए। आपको पढ़ना चाहिए। तुम सभी को बगीचे से चलना चाहिए।

९. अपादान किसे कहते हैं तथा अपादान में कौनसी विभक्ति होती है ?

□□□

# अध्याय-६

## पितृ (पिता) शब्द (ऋकारान्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पिता | पितरौ | पितरः |
| द्वितीया | पितरम् | पितरौ | पितॄन् |
| तृतीया | पित्रा | पितृभ्याम् | पितृभिः |
| चतुर्थी | पित्रे | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| पंचमी | पितुः | पितृभ्याम् | पितृभ्यः |
| षष्ठी | पितुः | पित्रोः | पितॄणाम् |
| सप्तमी | पितरि | पित्रोः | पितृषु |
| सम्बोधन | हे पितः | हे पितरौ | हे पितरः |

भ्रातृ(भाई), जामातृ (जँवाई), देवृ (देवर) आदि के रूप पितृ की तरह चलेंगे।

## पति (स्वामी) शब्द (इकारान्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पतिः | पती | पतयः |
| द्वितीया | पतिम् | पती | पतीन् |
| तृतीया | पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः |
| चतुर्थी | पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| पंचमी | पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः |
| षष्ठी | पत्युः | पत्योः | पतीनाम् |
| सप्तमी | पत्यौ | पत्योः | पतिषु |
| सम्बोधन | हे पते | हे पती | हे पतयः |

नरपति, श्रीपति आदि शब्द पति की तरह न चलकर कवि की तरह चलेंगे।

### लभ् (पाना) आत्मनेपदी (लट् लकार)

| एकवचन | द्विवचन | वहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| लभते | लभेते | लभन्ते | प्रथम पुरुष |
| लभसे | लभेथे | लभध्वे | मध्यम पुरुष |
| लभे | लभावहे | लभामहे | उत्तम पुरुष |

इस प्रकार सेव् (सेवा करना), वृध् (बढ़ाना), मुद् (प्रसन्न होना), सह् (सहना), वृत् (होना) व ईक्ष् (देखना) आदि के रूप बनेंगे।

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| सेव्+अते = सेवते | सेव्+एते = सेवेते | सेव्+अन्ते = सेवन्ते |
| (वह सेवा करता है) | (वे दोनों सेवा करते हैं) | (वे सब सेवा करते हैं) |
| सेव्+असे = सेवसे | सेव्+एथे = सेवेथे | सेव्+अध्वे = सेवध्वे |
| (तुम सेवा करते हो) | (तुम दोनों सेवा करते हो) | (तुम सब सेवा करते हो) |
| सेव्+ए = सेवे | सेव्+आवहे = सेवावहे | सेव्+आमहे = सेवामहे |
| (मैं सेवा करता हूँ) | (हम दोनों सेवा करते हैं) | (हम सब सेवा करते हैं) |

**उपसर्ग—**

**वि**—अलग-अलग, विपरीत—विकल, विगत, विभिन्न, विक्रय।

**आ**—(आङ्)—कुछ-आख्यान, आचमन, आकर्षण, आक्रमण।

**नि**—नीचापन, निश्चय, समूह—निकट, नियत, निकृष्ट, निगम।

**अधि**—प्रधान, ऊपर, विषय से—अधिपति, अधिकार, अध्याय, अधीन।

**अपि**—निकट—अपिव्रत, अपिधान।

**अति**—अधिक, बाहर, अयोग्य—अतिमात्र, अतिरिक्त, अतीन्द्रिय।

**सु**—अच्छा, बिना श्रम के—सुकर, सुजन, सुग्रीव, सुलभ।

**उत्**—ऊपर—उत्तम, उत्तर, उत्कर्ष, उत्सव।

**अभि**—ओर, पक्ष, अधिक—अभिमान, अभिनन्दन, अभिनय, अभिज्ञान।

**प्रति**—ओर, विपक्ष, विरोध में—प्रतिकूल, प्रतिनायक, प्रतिशब्द, प्रतिलिपि।

**परि**—चारों ओर, विरोध में—परिचय, परिग्रह, परीक्षा।

**उप**—निकट, गौण—उपकार, उपरत, उपनयन, उपकरण।

**उपसर्गयुक्त धातुएँ**

उप+अर्ज् = उपार्जति।

प्र+इष् = प्रेषति, प्रेषते।

वि+कस् = विकसति।

अव्+लुक् = अवलोकयति, अवलोकयते।

नि+विद् = निवेदयते।

आ+ह्वे (ह्वय) = आह्वयति, आह्वयते।

उत्+डी = उड्डीयते।

## सन्धि-ज्ञान

**गुण सन्धि (आद्गुणः)**

**(i)** अ अथवा आ के पश्चात् इ या ई हो तो दोनों (अ+इ) (आ+इ) को 'ए' होगा।

**(ii)** अ अथवा आ के बाद उ या ऊ हो तो दोनों (अ+उ) (आ+उ) को 'ओ' होगा।

(iii) इसी प्रकार अ या आ के बाद ऋ या लृ हो तो दोनों (अ+ऋ) (आ+ऋ) (अ+लृ) (आ+लृ) को क्रमशः अर् व अल् होगा। अर्थात्

| | |
|---|---|
| अ+इ = ए | अ+उ = ओ |
| आ+इ = ए | आ+उ = ओ |
| अ+ई = ए | अ+ऊ = ओ |
| आ+ई = ए | आ+ऊ = ओ |
| अ+ऋ = अर् | अ+लृ = अल् |

जैसे—

| | | |
|---|---|---|
| उप+इन्द्रः = उपेन्द्रः | सह+उदरः = सहोदरः | एक+ऊनम् = एकोनम् |
| नर+ईशः = नरेशः | अवसर+उचितम् = अवसरोचितम् | गङ्गा+उदकम् = गङ्गोदकम् |
| महा+ईशः = महेशः | | राजा+ऋषिः = राजर्षिः |
| देव+ऋषिः = देवर्षिः | हित+उपदेशः = हितोपदेशः | तव+लृकारः = तवल्कारः |
| | | महा+उत्सवः = महोत्सवः |

## अभ्यास

१. निम्नांकित विच्छेदयुक्त पदों में से गुणसन्धि हो सकती है—
   (क) बीजस्य+अंकुरः (ख) तदा+एव
   (ग) हरे+अत्र (घ) गंगा+उदकम्। ( )

२. धातु के साथ उपसर्गों के प्रयोग से अर्थ में जो परिवर्तन आया है, उसे लिखिए—
   (क) सम्+भवति -------------------।
   (ख) अनु+भवति -------------------।
   (ग) वदति -------------------।
   (घ) अनु+वदति -------------------।
   (ङ) गच्छति -------------------।
   (च) आ+गच्छति -------------------।

३. श्रीपति शब्द के रूप लिखिए

४. जामातृ शब्द के रूप लिखिए

५. मुद् (मोद्) धातु के लट् लकार के रूप लिखिए।

६. निकट, अध्याय, अतिरिक्त, उपकार, सुग्रीव शब्दों में उपसर्ग बताइए।

७. श्वासोच्छ्वासः, ब्रह्मर्षिः, देवेन्द्रः, परोपकारः इनमें विग्रह सहित सन्धि बताइये।

८. अनुवाद कीजिए—
   राम सेवा करता है। वे देखते हैं (ईक्ष्)। हम आगे बढ़ते हैं। तुम पुस्तकें प्राप्त करते हो। हम दोनों बहुत कष्ट सहते हैं। छात्र पुरस्कार पाते हैं।

९. निम्नांकित उपसर्गों से शब्द निर्माण कीजिए :—
   अति, प्रति, उप, उत्, परि।

□ □ □

# अध्याय-७

## मातृ (माता) शब्द (ऋकारान्त स्त्रीलिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | माता | मातरौ | मातरः |
| द्वितीया | मातरम् | मातरौ | मातृः |
| तृतीया | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |
| चतुर्थी | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| पंचमी | मातुः | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| षष्ठी | मातुः | मात्रोः | मातृणाम् |
| सप्तमी | मातरि | मात्रोः | मातृषु |
| सम्बोधन | हे मातः | हे मातरौ | हे मातरः |

इसी प्रकार यातृ (देवरानी), ननान्द्ृ (ननद), दुहितृ (लड़की) आदि के रूप बनेंगे।

## स्वसृ (बहिन) शब्द (ऋकारान्त स्त्रीलिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्वसा | स्वसारौ | स्वसारः |
| द्वितीया | स्वसारम् | स्वसारौ | स्वसृः |
| तृतीया | स्वस्रा | स्वसृभ्याम् | स्वसृभिः |
| चतुर्थी | स्वस्रे | स्वसृभ्याम् | स्वसृभ्यः |
| पंचमी | स्वसुः | स्वसृभ्याम् | स्वसृभ्यः |
| षष्ठी | स्वसुः | स्वस्रोः | स्वसृणाम् |
| सप्तमी | स्वसरि | स्वस्रोः | स्वसृषु |
| सम्बोधन | हे स्वसः | हे स्वसारौ | हे स्वसारः |

## सेव् धातु (आत्मनेपदी) लोट् लकार (आज्ञार्थक)

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | पुरुष |
|---|---|---|---|
| सेवताम् | सेवेताम् | सेवन्ताम् | प्रथम पुरुष |
| सेवस्व | सेवेथाम् | सेवध्वम् | मध्यम पुरुष |
| सेवै | सेवावहै | सेवामहै | उत्तम पुरुष |

इसी प्रकार अन्य आत्मनेपदी धातुओं के रूप भी चलेंगे। लोट्लकार के रूप इस तरह बनाये जा सकते हैं—(लभ् = पाना)

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| लभ्+अताम् = लभताम् (वह पाए) | लभ्+एताम् = लभेताम् (वे दोनों पाएँ) | लभ्+अन्ताम् = लभन्ताम (वे सब पाएँ) |

| | | |
|---|---|---|
| लभ्+अस्व = लभस्व (तुम पाओ) | लभ्+एथाम् = लभेथाम् (तुम दोनों पाओ) | लभ्+अध्वम् = लभध्वम् (तुम सभी पाओ) |
| लभ्+ऐ = लभै (मैं पाऊँ) | लभ्+आवहै = लभावहै (हम दोनों पाएँ) | लभ्+आमहै = लभामहै (हम सभी पाएँ) |

**सन्धि-ज्ञान (वृद्धि सन्धि) वृद्धिरेचि**

'अ' से परे एच् (अर्थात् ए अथवा ओ व ऐ तथा औ) हो तो वृद्धि सन्धि होती है।

अर्थात् अ या आ से परे ए, ऐ होने पर ऐ होगा।

अ या आ से परे ओ अथवा औ होने पर औ होगा।

| | |
|---|---|
| अ+ए = ऐ | अ+ओ = औ |
| आ+ए = ऐ | आ+ओ = औ |
| अ+ऐ = ऐ | अ+औ = औ |
| आ+ऐ = ऐ | आ+औ = औ |

यथा—

| | | |
|---|---|---|
| अत्र+एकः = अत्रैकः | जन+एकता = जनैकता | महा+औदार्यम् =महौदार्यम् |
| सा+एषा = सैषा | दिव्य+ओषधिः = दिव्यौषधिः | दिव्य+औषधम् = दिव्यौषधम् |
| का+एषा = कैषा | महा+ओजस्वी = महौजस्वी | एका+एव = एकैव |
| सदा+एव = सदैव | तण्डुल+ओदनम् = तण्डुलौदनम् | जन+औचित्यम् = जनौचित्यम् |

## समास की परिभाषा

एक से अधिक पदों के मिलकर एक होने को समास कहते हैं। समास में दो या दो से अधिक पदों का मेल होता है। प्रत्येक पद का स्वतन्त्र अर्थ होता है, किन्तु पदों का सामूहिक रूप अर्थ रखता है। समास वाला पद समस्त पद कहलाता है। समस्त पद को विभक्ति सहित पृथक्-पृथक् करने को विग्रह कहा जाता है।

**समास के भेद**

ये छह होते हैं—अव्ययीभाव, तत्पुरुष, कर्मधारय, द्विगु, बहुव्रीहि एवं द्वन्द्व।

**अव्ययीभाव समास**

जिस समास का पूर्व पद अव्यय रहता है, उसे अव्ययीभाव कहते हैं। अव्यय के साथ जो समास बनता है, वह भी अव्ययीभाव होता है। अव्ययीभाव समास का पहला पद अव्यय और दूसरा संज्ञा रहता है। जैसे—

| समस्तपद | विग्रह | अव्यय शब्द |
|---|---|---|
| प्रतिदिनम् | दिन-दिन | प्रति (प्रत्येक का अर्थ) |
| अनुरूपम् | रूप के अनुसार | अनु (रूप के योग्य) |

| | | |
|---|---|---|
| उपकूलम् | कूल के समीप | उप (सामीप्य) |
| यथाशक्ति | शक्ति के अनुसार | यथा (अनुसार) |
| आसमुद्रम् | समुद्र तक | आङ् (आ) (पर्यन्त) |
| अतिवसन्तम् | वसन्त के बीत जाने पर, | अति (बीतने पर) |
| निर्जनम् | जन का अभाव | निर् (अभाव) |

**अनुवाद**

(i) सम्बन्ध कारक में षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे- राम का पुत्र = रामस्य पुत्रः। दो नदियों का जल = नद्योः जलम्। माताओं का सम्मेलन = मातॄणां सम्मेलनम्।

## अभ्यास

१. "गङ्गैषा" का सन्धि विच्छेद होगा—

(क) गङ्गा+एषा (ख) गङ्ग+ऐषा

(ग) गङ्गे+षा (घ) गङ्गे+ऐषा

(ङ) गंग+ईषा। ( )

२. वृद्धिसन्धि का उदाहरण है :—

(क) सुध्युपास्यः।

(ख) परोपकारः।

(ग) कपीशः।

(घ) सदैव। ( )

३. दुहितृ शब्द के रूप लिखिए।

४. वर्धन्ताम्, मोदामहै, लभेथाम्, सेवस्व, वर्तै—इनके मूल धातु, लकार, पुरुष एवं वचन बताइए।

५. एकदा+एव, मानव+ऐक्यम्, मधुर+ओषधिः, तथा+एव—इनमें सन्धि कीजिए।

६. अनु, यथा, अति, निर् अव्ययों को प्रयुक्त कर शब्द बनाइए।

७. प्रतिवासरम्, उपकूपम्, अतिग्रीष्मः, निर्मक्षिकम्- पदों का हिन्दी में विग्रह कीजिए।

८. अनुवाद कीजिए—

वह समुद्र तक हो। हम राम के पुत्र प्रसन्न हों। तुम अपनी माता की सेवा करो। वे मधुर औषधि का सेवन करें। तुम दोनों संस्कृत की पुस्तकें पढ़ो। सीता अपनी ननद की सेवा करे।

९. सम्बन्ध कारक किसे कहते हैं? सोदाहरण लिखिए।

□□□

# अध्याय-८

## सखि (मित्र) शब्द (पुंल्लिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सखा | सखायौ | सखाय: |
| द्वितीया | सखायम् | सखायौ | सखीन् |
| तृतीया | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभि: |
| चतुर्थी | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्य: |
| पंचमी | सख्यु: | सखिभ्याम् | सखिभ्य: |
| षष्ठी | सख्यु: | सख्यो: | सखीनाम् |
| सप्तमी | सख्यौ | सख्यो: | सखिषु |
| सम्बोधन | हे सखे | हे सखायौ | हे सखाय: |

## सुधी (विद्वान्) शब्द (पुंल्लिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सुधी: | सुधियौ | सुधिय: |
| द्वितीया | सुधियम् | सुधियौ | सुधिय: |
| तृतीया | सुधिया | सुधीभ्याम् | सुधीभि: |
| चतुर्थी | सुधिये | सुधीभ्याम् | सुधिभ्य: |
| पंचमी | सुधिय: | सुधीभ्याम् | सुधिभ्य: |
| षष्ठी | सुधिय: | सुधियो: | सुधियाम् |
| सप्तमी | सुधियि | सुधियो: | सुधीषु |
| सम्बोधन | हे सुधी: | हे सुधियौ | हे सुधिय: |

## सेव् धातु (आत्मनेपदी) लङ् लकार

| | एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | असेवत | असेवेताम् | असेवन्त |
| मध्यम पुरुष | असेवथा: | असेवेथाम् | असेवध्वम् |
| उत्तम पुरुष | असेवे | असेवावहि | असेवामहि |

इस प्रकार अन्य आत्मनेपदी धातुओं के लङ् लकार के रूप वनाए जा सकते हैं। जैसे- शुभ् = शोभा पाना (लङ् लकार में धातु के पूर्व 'अ' लगाना होगा।)

| एकवचन | द्विवचन | वहुवचन |
|---|---|---|
| अ+शोभ्+अत = अशोभत | अशोभ्+एताम् = अशोभेताम् | अशोभ्+अन्त = अशोभन्त |
| (वह शोभित हुए) | (वे दो शोभित हुए) | (वे शोभित हुए) |

| | | |
|---|---|---|
| अशोभ्+अथाः = अशोभथाः | अशोभ्+एथाम् = अशोभेथाम् | अशोभ्+अध्वम् = अशोभध्वम् |
| (तुम शोभित हुए) | (तुम दो शोभित हुए) | (तुम सभी शोभित हुए) |
| अशोभ्+ए = अशोभे | अशोभ्+आवहि = अशोभावहि | अशोभ्+आमहि = अशोभामहि |
| (मैं शोभित हुआ) | (हम दो शोभित हुए) | (हम सभी शोभित हुए) |

**सन्धि-ज्ञान**

यण् सन्धि (इको यणचि)

इक् के स्थान पर यण् होता है, यदि अच् परे हो। अर्थात् इक् (इ, उ, ऋ, तथा लृ) के स्थान पर क्रमशः यण् (य्, व्, र् तथा ल्) होता है, आगे अच् (स्वर) के होने पर।

| | | |
|---|---|---|
| इ = य् | अच् | |
| उ = व् | अ, आ, इ, ई, उ, ऊ | दीर्घ सन्धि के |
| ऋ = र् | ऋ, लृ, ए, ऐ, ओ, औ | क्षेत्र को छोड़कर |
| लृ = ल् | के रहने पर | |

जैसे—

| | | |
|---|---|---|
| इति+अत्र = इत्यत्र | अनु+अयः = अन्वयः | पितृ+ए = पित्रे |
| इति+आदि = इत्यादि | सु+आगतम् = स्वागतम् | धातृ+अंश = धात्रंशः |
| इति+अलम् = इत्यलम् | मधु+अरिः = मध्वरिः | मातृ+आदेशः = मात्रादेशः |
| यदि+अपि = यद्यपि | चमू+अध्यक्षः = चम्वध्यक्षः | लृ+आकृतिः = लाकृतिः |

**तत्पुरुष समास**

जिस समास में दूसरा पद प्रधान हो और पहले पद के बाद कारक के चिह्न का लोप हो, उसे तत्पुरुष समास कहते हैं। प्रथम पद द्वितीया, तृतीया आदि विभक्ति वाला होता है, जबकि उत्तर पद प्रथमा विभक्ति से युक्त होता है। जैसे— कूपम्+पतितः = कूपपतितः। यहाँ पूर्वपद 'कूपम्' में द्वितीया विभक्ति है और उत्तर पद प्रथमा विभक्ति से युक्त है।

**तत्पुरुष के भेद**

द्वितीया तत्पुरुष, तृतीया तत्पुरुष, चतुर्थी तत्पुरुष, पंचमी तत्पुरुष, षष्ठी तत्पुरुष और सप्तमी तत्पुरुष—इस प्रकार छह भेद होते हैं।

समास में जिस विभक्ति के चिह्न का लोप होता है, वह उसी विभक्ति से युक्त समास कहलाता है। जैसे—

**द्वितीया तत्पुरुष—** ग्रामगतः - ग्रामं गतः = ग्राम को गया हुआ।
कृष्णश्रितः - कृष्णं श्रितः = कृष्ण को चाहता हुआ।
सुखापन्नः—सुखं आपन्नः = सुख को प्राप्त हुआ।

तृतीया तत्पुरुष— प्रकाशयुक्तः—प्रकाशेन युक्तः = प्रकाश से युक्त।
व्याघ्रहतः—व्याघ्रेण हतः = व्याघ्र से हत (मारा हुआ)।
भासरचितः—भासेन रचितः = भास के द्वारा रचा हुआ।

चतुर्थी तत्पुरुष— विप्रदानम्—विप्राय दानम् = विप्र को दान।
अलंकारस्वर्णम्—अलंकाराय स्वर्णम् = अलंकार के लिए स्वर्ण।
हस्तलेपः—हस्ताय लेपः = हस्त (हाथ) के लिए लेप।

पंचमी तत्पुरुष— वृक्षपतितः—वृक्षात् पतितः = वृक्ष से गिरा हुआ।
भयभीतः—भयात् भीतः = भय से डरा हुआ।
संसारमुक्तः—संसारात् मुक्तः = संसार से मुक्त।

षष्ठी तत्पुरुष— ऋषिकन्या—ऋषेः कन्या = ऋषि की कन्या।
दासीपुत्रः—दास्याः पुत्रः = दासी का पुत्र।
नन्दगृहम्—नन्दस्य गृहम् = नन्द का घर।

सप्तमी तत्पुरुष— आनन्दमग्नः—आनन्दे मग्नः = आनन्द में मग्न।
युद्धवीरः—युद्धे वीरः = युद्ध में वीर।
मुनिश्रेष्ठः—मुनिषु श्रेष्ठः = मुनियों में श्रेष्ठ।

अनुवाद

(i) किसी क्रिया के आधार को अधिकरण कहते हैं।

(ii) अधिकरण कारक में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे— उद्याने वृक्षाः। कक्षायां छात्राः। स्थाल्यां ओदनम्।

## अभ्यास

१. यण् सन्धियुक्त पद है :—

(क) स्वानुभवः। (ख) स्वादिष्टम्।
(ग) स्वागतम्। (घ) स्वाधीनम्। ( )

२. "देवमन्दिरम्" पद का विग्रह होगा—

(क) देव मन्दिरम् (ख) देवात् मन्दिरम्
(ग) देवस्य मन्दिरम् (घ) देवम् मन्दिरम्
(ङ) देवः मन्दिरम्। ( )

३. वृक्षपतितः में समास है—

(क) षष्ठी तत्पुरुष (ख) पञ्चमी तत्पुरुष
(ग) द्वितीया तत्पुरुष (घ) तृतीया तत्पुरुष
(ङ) चतुर्थी तत्पुरुष। ( )

४. मुद् धातु लङ् लकार के रूप लिखो।

५. सन्धि-विच्छेद कीजिए—इत्यहंकारः, वध्वागमनम्, पित्रंशः, इत्यपि।

६. विग्रह कीजिए एवं विभक्ति का नाम लिखिये—(हिन्दी में)
हरित्रातः, कालिदासरचितः, भूतबलिः, दानवीरः, सुखापन्नः।

७. अनुवाद कीजिए—
वृक्ष पर फूल शोभित हो रहे थे। घर में सभी प्रसन्न थे। गिलास में जल था। पाप से डरा हुआ कभी नहीं आता है। वह कक्षा में पुस्तक माँगता था। मैंने शहर में उन दोनों की सेवा की। तुम घोड़े पर शोभित हो रहे थे।
८. तत्पुरुष समास की परिभाषा भेदपूर्वक लिखिए।

□ □ □

# अध्याय-९

## धेनु (गाय) शब्द (उकारान्त स्त्रीलिंग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| द्वितीया | धेनुम् | धेनू | धेनूः |
| तृतीया | धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| चतुर्थी | धेनवे, धेन्वै | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| पंचमी | धेनोः, धेन्वाः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः |
| षष्ठी | धेनोः, धेन्वाः | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| सप्तमी | धेनौ, धेन्वाम् | धेन्वोः | धेनुपु |
| सम्बोधन | हे धेनो | हे धेनू | हे धेनवः |

## आत्मन् (आत्म) शब्द (अन्नन्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आत्मा | आत्मानौ | आत्मानः |
| द्वितीया | आत्मानम् | आत्मानौ | आत्मनः |
| तृतीया | आत्मना | आत्मभ्याम् | आत्मभिः |
| चतुर्थी | आत्मने | आत्मभ्याम् | आत्मभ्यः |
| पंचमी | आत्मनः | आत्मभ्याम् | आत्मभ्यः |
| षष्ठी | आत्मनः | आत्मनोः | आत्मनाम् |
| सप्तमी | आत्मनि | आत्मनोः | आत्मसु |
| सम्बोधन | हे आत्मन् | हे आत्मानौ | हे आत्मानः |

## सेव् धातु (आत्मनेपदी) लृट् लकार

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | सेविष्यते | सेविष्येते | सेविष्यन्ते |
| मध्यम पुरुष | सेविष्यसे | सेविष्येथे | सेविष्यध्वे |
| उत्तम पुरुष | सेविष्ये | सेविष्यावहे | सेविष्यामहे |

इस प्रकार आत्मनेपदी धातुओं के लृट्लकार के रूप वनाए जा सकते हैं—

शिक्ष् = शिक्षा पाना

| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| शिक्ष्+इष्यते = शिक्षिष्यते (वह शिक्षा पाएगा) | शिक्ष्+इष्येते = शिक्षिष्येते (वे दोनों शिक्षा पाएँगे) | शिक्ष्+इष्यन्ते = शिक्षिष्यन्ते (वे सब शिक्षा पाएँगे) |
| शिक्ष्+इष्यसे = शिक्षिष्यसे (तुम शिक्षा पाओगे) | शिक्ष्+इष्येथे = शिक्षिष्येथे (तुम दोनों शिक्षा पाओगे) | शिक्ष्+इष्यध्वे = शिक्षिष्यध्वे (तुम सब शिक्षा पाओगे) |
| शिक्ष्+इष्ये = शिक्षिष्ये (मैं शिक्षा पाऊँगा) | शिक्ष्+इष्यावहे = शिक्षिष्यावहे (हम दो शिक्षा पायेंगे) | शिक्ष्+इष्यामहे = शिक्षिष्यामहे (हम सब शिक्षा पायेंगे) |

### सन्धि ज्ञान

**अयादि सन्धि (एचोऽयवायाव:)**

एच् के स्थान पर क्रमशः अयादि होते हैं अच् परे हो तो। अर्थात्—

ए को अय्   अच् परे रहने पर
ऐ को आय्
ओ को अव्
औ को आव्

यथा—

| | |
|---|---|
| ने+अनम् = नयनम् | पो+अन: = पवन: |
| कवे+ए = कवये | भो+अनम् = भवनम् |
| नै+अक: = नायक: | गै+अक: = गायक: |
| पौ+अन: = पावन: | नौ+इक: = नाविक: |

### समास-ज्ञान

**कर्मधारय समास**

जिस समास में समस्त शब्द के खण्ड (पद) विशेष्य-विशेषण या उपमान-उपमेय होते हैं, उसे कर्मधारय समास कहते हैं। इसमें पूर्वपद विशेषण रहता है। कभी-कभी दोनों पद विशेषण या संज्ञा रहते हैं, तो कभी उत्तर पद भी विशेषण होता है। जैसे—

**नीलकमलम्— नीलं कमलम् (नीला कमल) पूर्वपद विशेषण।**

सुन्दरनर:—सुन्दर: नर: = सुन्दरनर: (सुन्दर नर)

**युवापलितः**—युवा पलितः इति = युवापलितः (वह युवा जिसके बाल पके हैं) पूर्वपद विशेष्य।

**नीलपीतः**—नीलश्चासौ पीतश्च इति—नीलपीतः (कुछ नीला कुछ पीला) दो पद विशेषण।

**घनश्यामः**—घन इव श्यामः—घनश्यामः (घन की तरह श्याम) पूर्वपद उपमान

**मुखकमलम्**— मुखकमलम् इव (मुख कमल सा) उत्तरपद उपमान।

**तत्पुरुष (नञ् तत्पुरुष)**

पूर्व अध्याय में तत्पुरुष समास के बारे में विभक्ति-समास को समझा। इसका नञ् तत्पु भी एक भेद है।

इसमें समस्त पद का पूर्वपद 'नञ्' होता है। 'यह 'न' नञ् का संक्षिप्त रूप समास होने पर 'न' का संक्षिप्त रूप 'अ' रहता है। जैसे—नञ्+समर्थः, न+समर्थः असमर्थः।

*अप्रियम्*—न+प्रियम् = अप्रियम् (न+प्रिय) = प्रिय नहीं।

*अशान्तिः*—न+शान्तिः = अशान्तिः (न+शान्ति) = शांति नहीं।

*अनुपस्थितिः*—न+उपस्थितिः = अनुपस्थितिः (न+उपस्थिति) उपस्थिति नहीं।

*असत्यम्*—न+सत्यम् = असत्यम् (न+सत्य) = सत्य नहीं।

*अस्वस्थः*—न+स्वस्थः = अस्वस्थः (न+स्वस्थ) = स्वस्थ नहीं।

*अशक्तः*—न+शक्तः = अशक्तः (न+शक्त) = शक्त नहीं।

*असुन्दरः*—न+सुन्दरः = असुन्दरः = (न+सुन्दर) सुन्दर नहीं।

**।८ (सम्बोधन)**

सम्बोधन में सम्बोधन विभक्ति होती है। जैसे—अरे राम = (हे राम!) अरे कृ (हे कृष्ण!)

हे, भो, रे आदि सम्बोधन सूचक शब्दों के रहने पर सम्बोधन होता है। हे रा हे रामौ! हे रामाः!

## अभ्यास

१. अयादि सन्धि कीजिए -

गै+अकः, हरे+ए, विष्णो+ए. पौ+अकः।

२. विग्रह कीजिए (समास के नाम के साथ)—

अनुत्तीर्णः, अहितम्, अनौचित्यम्, अन्यायः, अलौकिकम्।

३. समस्त पद बनाइए—

उत्तमा+विद्या, गम्भीरः+कूपः, दुःखम् इव सागरः, सुन्दरी+नारी।

४. अनुवाद कीजिए—

वह सेवा करेगा। वे दोनों शोभित होंगे। वे सब शिक्षा पायेंगे। तुम धन की या करोगे। तुम दोनों माता की सेवा करोगे। वे गाँव आज ही जायेंगे। वे व्यर्थ घूमेंगे। हम दोनों कहानी की पुस्तक पढ़ेंगे। वह क्रिकेट का मैच देखेगा।

# अध्याय-१०

## विद्वस् (विद्वान्) शब्द (असन्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | विद्वान् | विद्वांसौ | विद्वांसः |
| द्वितीया | विद्वांसम् | विद्वांसौ | विदुषः |
| तृतीया | विदुषा | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भिः |
| चतुर्थी | विदुषे | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| पंचमी | विदुषः | विद्वद्भ्याम् | विद्वद्भ्यः |
| षष्ठी | विदुषः | विदुषोः | विदुषाम् |
| सप्तमी | विदुषि | विदुषोः | विद्वत्सु |
| सम्बोधन | हे विद्वन् | हे विद्वांसौ | हे विद्वांसः |

## शशिन् (चन्द्रमा) शब्द (असन्त पुंल्लिङ्ग)

| विभक्ति | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | शशी | शशिनौ | शशिनः |
| द्वितीया | शशिनम् | शशिनौ | शशिनः |
| तृतीया | शशिना | शशिभ्याम् | शशिभिः |
| चतुर्थी | शशिने | शशिभ्याम् | शशिभ्यः |
| पंचमी | शशिनः | शशिभ्याम् | शशिभ्यः |
| षष्ठी | शशिनः | शशिनोः | शशिनाम् |
| सप्तमी | शशिनि | शशिनोः | शशिषु |
| सम्बोधन | हे शशिन् | हे शशिनौ | हे शशिनः |

शशिन् शब्द की तरह, विद्यार्थिन्, योगिन्, गुणिन्, करिन् आदि के रूप चलते हैं।

## भू धातु (लुङ्) परस्मैपदी

| पुरुष | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | अभूत् | अभूताम् | अभूवन् |
| मध्यम पुरुष | अभूः | अभूतम् | अभूत |
| उत्तम पुरुष | अभूवम् | अभूव | अभूम |

इसी प्रकार अन्य धातुओं के लङ् लकार के रूप बनाये जा सकते हैं।

पठ् = पढ़ना।

धातु के पूर्व 'अ' जुड़ता है।

पठ्+ईत् = अपठीत् (उसने पढ़ा) पठ्+इष्टाम् = अपठिष्टाम् (उन दोनों ने पढ़ा) पठ्+इषु = अपठिषुः (उन्होंने पढ़ा)

